चन्द्रमा, वरुण, काल, मृत्यु, यम, रात, दिवस, मास, पक्ष, ऋतु, संवत्सर, संध्या, धाता, विधाता, विश्वात्मा और विश्वकर्मा भी वे ही हैं। वे निराकार होकर भी सम्पूर्ण देवताओंके आकार धारण करते हैं। सब देवता उनकी स्तुति करते रहते हैं। वे एक, अनेक, सौ, हजार और लाख हैं। वेदज्ञ ब्राह्मण उनके दो शरीर बताते हैं—शिव और घोर। ये दोनों अलग-अलग हैं। इन दोनोंके भी कई भेद हो जाते हैं। उनका घोर शरीर अग्नि और सूर्य आदिके रूपमें प्रकट है तथा सौम्य शरीर जल, नक्षत्र एवं चन्द्रमाके रूपमें। वेद, वेदाङ्ग, उपनिषद्, पुराण तथा अध्यात्मशास्त्रोंमें जो परम रहस्य है, वह भगवान् महेश्वर ही हैं। अर्जुन! यह है महादेवजीकी महिमा। इतनी ही नहीं, वह अत्यन्त महान् तथा अनन्त है। मैं एक हजार वर्षतक कहता रहूँ, तो भी उनके गुणोंका पार नहीं पा सकता।

जो लोग सब प्रकारकी ग्रह-बाधाओंसे पीडित हैं और सब प्रकारके पापोंमें डूबे हुए हैं, वे भी यदि उनकी शरणमें आ जायँ तो वे प्रसन्न होकर उन्हें पाप-तापसे मुक्त कर देते हैं तथा आयु, आरोग्य, ऐश्वर्य, धन और प्रचुर भोग-सामग्री प्रदान करते हैं। कुपित होनेपर वे सबका संहार कर डालते हैं। महाभूतोंके ईश्वर होनेके कारण उन्हें महेश्वर कहते हैं। वेदोंमें भी इनकी शतरुद्रिय और अनन्तरुद्रिय नामकी उपासना बतायी गयी है। भगवान् शंकर दिव्य और मानव सभी भोगोंके स्वामी हैं। सम्पूर्ण विश्वको व्याप्त करनेके कारण वे ही विभु और प्रभु हैं। शिव-लिङ्गकी पूजा करनेसे भगवान् शिव बहुत प्रसन्न होते हैं। यद्यपि उनके सब ओर नेत्र हैं, तथापि एक विलक्षण अग्निमय नेत्र अलग भी है, जो सदा प्रज्वलित रहता है। वे सब लोकोंमें व्याप्त होनेके कारण सर्व कहलाते हैं। वे सबके कर्मोंमें सब प्रकारके अर्थ सिद्ध करते हैं। तथा सम्पूर्ण मनुष्योंका कल्याण चाहते हैं, इसलिये उन्हें शिव कहते हैं। महान् विश्वका पालन करनेसे महादेव, स्थितिके हेतु होनेसे स्थाणु और सबके उद्भव होनेके कारण भव कहलाते हैं। कपि नाम है श्रेष्ठका और वृष धर्मका वाचक है; वे धर्म और श्रेष्ठ दोनों हैं, इसलिये उन्हें वृषाकपि कहते हैं। उन्होंने अपने दो नेत्रोंको बंदकर बलात्कारसे ललाटमें तीसरा नेत्र उत्पन्न किया, इसलिये वे त्रिनेत्र कहे जाते हैं।

अर्जुन! जो तुम्हारे शत्रुओंका संहार करते हुए देखे गये थे, वे पिनाकधारी महादेवजी ही हैं। जयद्रथवधकी प्रतिज्ञा करनेपर श्रीकृष्णने स्वप्नमें गिरिराज हिमालयके शिखरपर तुम्हें जिनका दर्शन कराया था, वे ही भगवा[न्] शंकर यहाँ तुम्हारे आगे-आगे चलते हैं जिन्होंने ही वे अ[स्त्र] दिये, जिनसे तुमने दानवोंका संहार किया है। यह भगवा[न्] शिवका शतरुद्रिय उपाख्यान तुम्हें सुनाया गया है। [यह] धन, यश और आयुकी वृद्धि करनेवाला है, परम प[वित्र] तथा वेदके समान है। भगवान् शंकरका यह चरित्र संग्राम[में] विजय दिलानेवाला है। इस शतरुद्रिय उपाख्यानको जो स[दा] पढ़ता और सुनता है तथा जो भगवान् शंकरका भक्त है, [वह] मनुष्य सभी उत्तम कामनाओंको प्राप्त करता है। अर्जुन[!] जाओ, युद्ध करो, तुम्हारी पराजय नहीं हो सकती; क्यों[कि] तुम्हारे मन्त्री, रक्षक और पार्श्ववर्ती भगवान् श्रीकृष्ण हैं।



सञ्जय कहते हैं—महाराज! पराशरनन्दन व्यासज[ी] अर्जुनसे यह कहकर जैसे आये थे, वैसे ही चले गये।

वेदोंके स्वाध्यायसे जो फल मिलता है, वही इस पर्व[के] पाठ और श्रवणसे भी मिलता है। इसमें वीर क्षत्रियों[के] महान् यशका वर्णन किया गया है। जो नित्य इसे पढ़[ता] और सुनता है, वह सभी पापोंसे मुक्त हो जाता है। इस[के] पाठसे ब्राह्मणको यज्ञका फल मिलता है, क्षत्रियको संग्राम[में] सुयशकी प्राप्ति होती है तथा शेष दो वर्णोंको भी पुत्र-पौ[त्र] आदि अभीष्ट वस्तुएँ उपलब्ध होती हैं।

द्रोणपर्व समाप्त